इस प्रकार स्पष्ट होता है कि पाश्चात्य विद्वानों द्वारा जो तथ्य—बोगज कोई समाचार का निष्कर्ष और हस्तिनापुर खुदाई का निष्कर्ष जिसको तमाम तूल देकर एक सिद्धांत बना लिया गया है, निर्मूल है। अब हम पिगट के आगे के तर्क का अध्ययन करते हैं।

पिगट के अनुसार भारत में प्राचीन संस्कृतियों का ध्वंस इन्द्र ने किया था। यह हो ही नहीं सकता। यदि उन्हीं के तर्क को लिया जाये कि मितन्नी शाखा से इंडोयूरोपियनों में दो भेद हो गये जिनमें एक संस्कृत शाखा वाला भारत आया और दूसरा फारसी वाला ईरान में रहा तो भी मितन्नी हित्ताइत संधि में इन्द्र का उल्लेख है। और इस प्रकार इन्द्र को भारत में अनेक पहले ही आर्य लोग देवता मानते थे। इन्द्र को असुर भी कहा गया है। भारत में असुर पूजा (अहुरमज्दा) प्रसंग हुई है। इसका अर्थ हुआ कि वृत्र का वध करने वाला इन्द्र जो कि असुर-नाशक था मितन्नी-हित्ताइत संधि के पहले ही वृत्र को मार चुका था। इस हिसाब से १४०० ई० पू० के बोगजकोई संधि काल से पहले इन्द्र हो चुका था। उसका भारत में आने का प्रश्न ही नहीं उठता। दूसरे ऋग्वेद में इन्द्र देवता है मनु आदि प्राचीन काल के मनुष्य हैं और ऋग्वेद के रचना-काल में मनु आदि भी काफी पुराने हो चुके थे। ऋग्वेद के रचना-काल में ऋषि और आर्य भारतीय अनार्योंसे लड़ रहे थे। मनु उनके लिये प्राचीन थे और इन्द्र और भी प्राचीन। आर्यों के पुराने देवता थे वरुण अदिति अर्यमा भग द्यावा पृथिवी अग्नि यम मरुद्गण इत्यादि। वरुण को असुर भी कहा गया है। इन्द्र का उत्थान वरुण के बाद असुर विरोध में हुआ है, यही पुनःदोष कथा से भी स्पष्ट होता है कि इन्द्र ने वरुण के विरुद्ध नर-बलि प्रथा रोक कर स्वर उठाया था। फिर इन्द्र की अवतति ग्रीस और विकसित (वज्रधर) की कथा इतनी पुरानी थी कि वह ग्रीकों में जियस और रोमनों में जूपीटर के रूप में विद्यमान थी। ये लोग पूर्व से ही पश्चिम को गये होंगे क्योंकि यदि वे पूर्व में नहीं गये थे तो इन्द्र को और भी प्राचीन मानना होगा।

पिगट को ब्राह्मणी लिपि सिमाइट लिपि से निकली हुई मालूम देती है। उन का विचार है कि वैदिक लोगों के पास लिपि नहीं थी। वे यह तो मानते हैं कि हरप्पा संस्कृति के आर्यों में सीखा था पर हरप्पा मोहन जो-दड़ो में लिपि थी। फिर भी पिगट यह नहीं मानते कि वैदिक आर्यों ने लिपि सीखी होगी। विद्वानों ने स्वीकार किया है ब्राह्मी लिपि का ही रूपांतर है दक्षिण भारत की लिपियों

थे। सहज ही यह लगता है कि मोहन-जो-दड़ो की लिपि का ही भारत की सब लिपियों के रूप में विकास हुआ होगा। लेकिन पिगट कैसे मान लें कि भारत में भी लिपि हो सकती है? मोक्स ने प्रमाणित किया है अथर्ववेद में जुए के हिसाब लिखे जाते थे। यह भी प्रमाणित हो चुका है कि हिन्द से ही अंक अरब में होकर पहुँचे थे जिनसे यूरोप ने सीखा। हिन्द ने ही पहले पहल ० (जीरो) का प्रयोग आरंभ किया। अभी तक कोई शिलालेख नहीं मिला है। पर पिगट यह क्यों नहीं देखते कि मोहन-जो-दड़ो में लिपि मौजूद है। भारत में वास्तव में अभी खुदाई हुई ही कितनी है? हड़प्पा की खुदाई से पहले भारत का इतिहास बौद्धों से शुरू होता था। भारत पर निरन्तर विदेशी आक्रमण होते रहे हैं इसलिए यहाँ घोर विनाश हुआ है। दूसरी बात यह भी है कि यहाँ का इतिहास इतना प्राचीन है कि लोगों ने यति को चक्र (Cycle) की भाँति मान लिया था। भारत में लिपि का विकास हुआ है। बैर (भरतपुर जिला) में एक टैराकोटा सील मिली है जिस पर लिपि है। कमरीन पुरातत्त्वविद विशेषज्ञ उस पर मनन कर रहे हैं। यह लिपि ब्राह्मी का कोई पुराना रूप है।

(२५०० वर्ष पुरानी बैर की सील)



चित्र ११— (भारत पुरातत्त्व विभाग के सौजन्य से)

इस लिपि की सील उस टीले से मिली है जहाँ कुछ पं पात्रों के अवशेष भी मिले हैं। यदि इन पात्रों के आधार पर इसकी तिथि का अनुमान किया जाये तो यह बुद्ध से प्राचीन होनी चाहिये। इसके समीप ही कुछ चन्द्रगुप्त-कालीन उत्तरी चमकदार काले पात्र का अवशेष (N. B. Pwares) भी मिला है। इस हिसाब से

भी यह युद्ध-कालीन होनी चाहिए। मैर की खोज प्रमाणित करती है कि युद्ध से पूर्व भारत में लिपि थी।

वेद का मौखिक रूप से याद किया जाना जातीय और वर्गीय गर्व पर आधारित था। जब कृष्ण द्वैपायन व्यास ने वेद का संपादन किया था तब उस विधान साहित्य का सम्पादन क्या बिना किसी लिखावट के हो सका होगा? पिगट ने जिन बूढ़ों की मौखिक गीतस्मरण परंपरा का उल्लेख किया है, उनके पास थोड़ गीत थे ग्रन्थों की भाँति उनके पास इतना भण्डार नहीं था। बार बार विदेशी आक्रमणों के भय के कारण उच्चारण की पवित्रता बनाये रखने की लालसा के कारण ही वेद रटे जाते थे। जब तक हम इस ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य को याद नहीं रखेंगे तब तक इस समस्या को नहीं सुलझा सकेंगे। वैदिक ब्राह्मण को वेद का गर्व था। (विद्या की स्तुति उसके पौरोहित्य का गर्व था) वह अपनी सम्पत्ति दूसरे को नहीं देना चाहता था। वर्ण विभाग के लिए यह आवश्यक भी था। वह एक एक स्वर को ठीक बोलता था। पाश्चात्य विद्वान त्वष्टा की कथा बार बार उद्धत कर दिया करते हैं। पिगट ने उसे डैमन (Demon) लिखा है। वह डैमन नहीं था असुर था। और असुर विद्वान होते थे। त्वष्टा की गलती का उल्लेख इसीलिए मिलता है। उच्चारण की शुद्धता रखना गर्व का प्रतीक था न कि जादू का। वेद नहीं लिखे गए तो इस के दो ही कारण थे—अपनी विद्या शूद्रों को न देने के लिए तथा विदेशियों के आक्रमण में उसे बचाने के लिए। लिपि का अभाव इस का कारण नहीं माना जा सकता। वेद तो स्वयं पिगट ने माना है १८ वीं सदी में लिख गए। तो क्या हम यह मान लें कि भारत में ईस्वी १८ वीं सदी तक लिपि नहीं थी? लिपि के रहते हुए भी वेद का न लिखा जाना हमारी बात को प्रमाणित करता है।

पिगट कहते हैं— अब यह वेद की रचना का समय लगभग १४　१५०० ई० पू माना जाता है, पर इसके कोई पक्के प्रमाण नहीं हैं। (२५५ पृ०) पता नहीं बिना पक्के प्रमाण के पूरी 'थ्योरी' कैसे बना ली जाती है। ऊपर हम उस की पुरातत्व-सम्पत्ति भी प्रस्तुत कर चुके हैं। फिर कैसे कोई बात मानी जा सकती है?

हम निश्चय से नहीं कह सकते कि इन्द्र और वृत्र का युद्ध पंजाब में हुआ था जैसा कि पिगट की कल्पना है। ऋग्वेद में कोट का वर्णन नहीं है, पर अथर्ववेद म

है और हरप्पा की सील बताती है कि तत्कालीन पंजाब के लोग चीतों को जानते थे। आर्यों ने उनसे क्यों नहीं सीखा ? या आर्यों के आने तक चीतों का ज्ञान लुप्त हो चुका था ?

ऋग्वेद में पहले देवों, ऋषियों और मानवों का उल्लेख हुआ है। बाद में ही वर्णों का नाम आता है। यजुर्वेद में शूद्र को भी एक वर्ण के रूप में स्वीकार किया गया है। निषादों को भी पांचवें वर्ण के रूप में माना गया है। जाति का उल्लेख परवर्ती ब्राह्मण साहित्य में हुआ है। पिगट के मतानुसार (पृ० २६ ) ऋचाओं के प्रणेता ऋषि क्षत्रियों के आधीन थे। यह गलत है। क्षत्रिय तो ब्राह्मणों में से ही निकले थे। ब्राह्मणों का सर्वाधिकार महाभारत युद्ध के बाद ही टूटा था। क्षत्रियों ने ब्राह्मणों से कई बार अधिकार छीनने की चेष्टा की थी।

पिगट के मतानुसार इन्द्र ने हरप्पा के जिन निवासियों को जीता था वे आग्नेय (Proto Austroloid) थे। उनका कहना है कि ऋग्वैदिक आर्य नगर नामक चीज को नहीं जानता था। पर ऋग्वेद में नगर का उल्लेख है (९ ८६ ४१)। इन्द्र असुरों से लड़ा था और वह स्वयं भी असुर कहा गया है। क्या इन्द्र प्रोटो ऑस्ट्रेलॉयड था ? वृत्र को सदैव कृष्ण से संबंधित बताया गया है किसी से नहीं। वरुण भी दास-दस्युओं को नष्ट करता था (ऋ वे १ १ ३ ८ १)। इन्द्र ने विशेषकर असुरों से युद्ध किया है—पुप्रु वृत्र बल नमुचि शम्बर करञ्ज पर्णय इत्यादि और यह लोग अनार्य नहीं कहे गये हैं। वास्तव में इन्द्र ने अवेस्ता के अहुर से युद्ध किया था।

ऋग्वैदिक आर्य ने इन्द्र का देवता के रूप में याद किया है। उसके अनुसार वह बहुत प्राचीन काल में था मनु इत्यादि भी तब नहीं थे। वरुण (२४ १४) सूर्यरश्मि (३५ ७) सविता (३५ १०) इन्द्र (५४ ३) मरुद्गण (६४ २) अश्विकगण (१ ५९) और त्वष्टा (११० ३) इत्यादि को ऋग्वेद (म० १) में असुर कहा गया है। असुरों के पास दुर्ग भी थे और इन्द्र ने उन्हें नष्ट किया था पर इससे पता का ही है यह तो प्रमाणित नहीं होता। अवेस्ता की साक्षी इन्द्र के विरुद्ध है और यह इण्डोयुरोपियन जातियों की ही साक्षी है।

ऋग्वैदिक आर्य जो कि इन्द्र का बहुत मान करता है, वह पञ्जाब में अनार्यों और राक्षसों से लड़ता मिलता है। यह ऋग्वैदिक आर्य मर्त्य तुर्वसु और यदु का समकालीन था। इसके लिये इन्द्र अतीत का व्यक्ति था। हम अवेस्तन अहुर को अपनी तहकीकात के लिये उपेक्षा नहीं कर सकते। पितर पूजा (ancestor worship) में समय की दूरी ने ही इन्द्र को देवता का पद दिला दिया था।

क्या हम यह मान सकते हैं कि हरप्पा में असुर रहते थे ? तब हम अवेस्ता की भाषा की समस्या कैसे सुलझा सकेंगे ? हम जाति संयुक्ति (racial assimilation) की बात महाकाव्यों और पुराणों में तो मान सकते हैं परन्तु ऋग्वेद में इस रूप में नहीं मान सकते कि इन्द्र को ही असुर कहा जाये जो कि इस प्रकार अनास अनु बन जायेगा।

पिगट ने आर्यों को अश्व से तो परिचित माना है पर उनके मतानुसार वे शाके (उष्णीष) को नहीं जानते थे। पर वैदिक इन्डेक्स (I पृ १ ४) में कीथ और मैकडोनल ने शाके का उल्लेख भी किया है।

अन्त में पिगट कहते हैं कि चन्द्रगुप्त मौर्य विदेशी नहीं था वह भारतीय जनता पर अपनी इच्छा लादने वाला उत्तर-पश्चिम से आने वाले हूर्ण और बाबर जैसा कोई आक्रमणकारी नहीं था। (पृ० २२८)[1] मैं समझता हूँ यह बहुत काफी है। भारतीय इतिहास को अभी तक तो पता नहीं है कि किसी हूर्ण विदेशी ने उत्तर पश्चिम से भारत पर आक्रमण किया था।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि हिवाइट मितन्नी कैसाइट, मीडोज (मद) और बोगजकोई लेख—कोई भी समस्या का उत्तर हम नहीं करते। न हस्तिनापुर की खुदाई को ही प्रामाणिक माना जा सकता है। जिस प्रकार मूल घटनाओं के बीत जाने के बहुत दिन बाद ऋग्वेद की रचना हुई थी उसी प्रकार जैंदावस्ता की भी हुई थी। यह कोशिश क्यों की जाये कि उसकी तारीख बाद में लाने के लिये हम यह सोचें कि जब ईरान की भाषा बदल गई थी तब जानबूझ कर जैंदावस्ता प्राचीनकाल की भाषा में लिखा गया था। पैगम्बर सर्वत्र वर्तमान भाषा में रचा करते हैं। अतीत की भाषा में जोरोस्टर ने ही क्यों कर ऐसा प्रपञ्च रचा होगा ? मीडीज की तारीख भी कोई घटनाक्रम प्रधान वाली तारीख नहीं है। पीले पात्र (ochre coloured pottery) भी परम्परा की व्याख्या नहीं करते न श्वे पात्र (grey ware) ही मदद करते हैं। हमें फिर से सारे तथ्यों को लेकर, पूर्वाग्रह छोड़कर जांच करनी होगी। हम यह पहले से क्यों तय कर लेते हैं

1 'ChandraGupta Maurya was not a foreigner no invader such as Huna or Babur coming in from the North-West to impose his will on the Indian people. p. 228 Prehistoric India.

कि आर्यों ने रास्ते के हर सशक्त शत्रु को पराजित ही किया। यह भी तो हो सकता है कि आर्य में बुद्धि भी थी और वह मौका देखकर सशक्त लोगों को टाल कर कमजोरों को दबाता बढ़ता था जैसे महमूद गजनवी ने मालवा के मोज को सशक्त देखकर उस रास्ते को छोड़कर रेगिस्तान से होकर सोमनाथ पर हमला किया था। उन दिनों भारत की आज की सी सीमा तो थी नहीं।

वाल्मीकि रामायण ( ई पू १०० प ) में स्पष्ट है कि राम के भाई भरत के पुत्रों ने सिंधु प्रदेश में गंधर्व देश पर आक्रमण किया था। राक्षस आर्यों के रक्षक सबसमार थे तभी उनका नाम राक्षस पड़ा था। हम बता चुके हैं कि नाग और गंधर्व पंजाब में सरस्वती तीर पर रहते थे जिन्हें आभीरों ने नष्ट किया था। यह गंधर्व बड़े सभ्य लोग थे। परम्परा उनका मुलस्थान हिमालय में बताती है। क्या वे मंगोलॉयड थे जो पश्चिम भारत में आ गये थे ?

प्रश्न अनेक हैं।

हरप्पा संस्कृति के वे कौन लोग थे जो सिंधु घाटी से दक्षिण पश्चिम की ओर राजस्थान सौराष्ट्र और गुजरात होते हुए गोदावरी घाटी की ओर बढ़ रहे थे ?

वे कौन थे जो चमकदार पत्थर के कुल्हाड़ों का प्रयोग करते थे और तब उत्तर भारत से मालवा गोदावरी के दक्षिण की ओर बढ़ रहे थे।

वे कौन थे जो पीले पात्रों का प्रयोग करते थे और गंगा के प्रदेश से दक्षिण पश्चिम दिशा की ओर जा रहे थे ?

भूरे पात्र की पैंट वाले लोग कौन थे ?

हरप्पा को यदि नष्ट भी किया गया तो मोहन-जो-दड़ो सभ्यता कैसे अपने आप नष्ट हो गई ?

सौराष्ट्र में हरप्पा संस्कृति ने कैसे विकास किया ?

कोटदीजी में प्राप्त खुदाई को बीजा ने हरप्पा संस्कृति का कदम दिखाया है, हरप्पा वासों से पहले कौन रहते थे ?

यदि भूरे ( Grey ) पात्रों वाले ऋग्वैदिक आर्य थे और हड़प्पा भी तभी थे तो हड़प्पा तो द्वारका गये थे फिर ऋग्वेद में इसका उल्लेख क्यों नहीं है ?

इसलिये आवश्यकता यह है कि हम फिर से अध्ययन प्रारम्भ करें।
हमें पहले मानवशास्त्र और परम्परा का अध्ययन करना होगा।

इसके बाद एक और समस्या है। ६०० ई० पू० तक आगम काल में हम सारे गंगा प्रदेश में लोहे के औजार मिलते हैं, जबकि उत्तरी चमकदार काले पात्र मिलते हैं। इस युग में इतिहास किसी विदेशी आक्रमण का उल्लेख नहीं करता। यह परिवर्तन कैसे आया? नये पात्र पुरानी संस्कृतियों के विकास में निकले या किसी नये तत्त्व के कारण यहाँ आये? इस समय हमें परंपरा में देव राक्षस यक्ष नाग, गन्धर्व इत्यादि सब पुरानी जातियाँ देवता मानी गई मिलती हैं।

यद्यपि जातियों में संयुक्ति (assimilation) थी फिर भी भारत में पुरानी जातियों के चिन्ह अवशिष्ट हैं। वैदिक मानव आज भी मालवीयों में मिलते हैं। वैदिक काल की अपनी जातियाँ बर्बर (brutes) थीं। महाभारत में (शांतिपर्व २०७ ४०-४१) मरवर, अंधक गुह, पुलिंद शबर, चूचुक और मद्रक दक्षिणी जातियाँ हैं, और योन काम्बोज, गांधार किरात और बर्बर उत्तर की हैं। इस युग के बाद राक्षस यक्ष गंधर्व नाग इत्यादि रूप से लुप्त हो जाते हैं। नंद से हर्ष तक दूसरी ही जातियाँ मिलती हैं और हर्ष के बाद से अन्य ही जातियाँ दृष्टिगोचर होती हैं।

वेद महाभारत तथा पुराणों में अनेक जातियाँ मिलती हैं। काम्बोज गांधार, कुरु पंचाल शूरसेन चेदि मद्र मालव साल्व उशीनर, बाह्लीक त्रिगर्त यौधेय कैकय आभीर शिवि दरद काश्य कुमट कुलिंद बर्बर मत्स्य मधुमायन माण्डूमायन अम्बष्ठ निषाद निषध काशी कोसल, वत्स वाटधान आत्रेय, भारद्वाज तम्याक योन कलिंग आंध्र द्रमिल शबर मूतिब, पुलिंद कुन्तल राष्ट्रिक नासिक्य अश्मक मूषक चोल, पाण्ड्य केरल या चेर, मागध विदेह आनुक प्राच्य मल्ल वंग पौंड, सुम्ह, पुण्ड्र किरात प्राग्ज्योतिष कुणि कोलिय मौरिय भर्ग कालाम, लिच्छवि उत्कल उड्र अवन्ति सिन्धु-सौवीर सुराष्ट्र शूद्र साल्व सुवीरक औदुम्बर काक वारिक, समकालीन मत्स्य रमठ पारद ओष्ठ मेकल दशार्ण पारियात्र पटनिक कोशलक वैकृप कुसुम नामनामक आभक दण्डक पौरिक अश्वकर्ण मर्कलिक मौलिक मूषिक कुलिक कंकण तामस शौंडिक तुषितकार, माहिषक कीकट प्रवरंग रोमक मागर उग्र तंगण सुस्कर, अन्तर्गिरि बहिर्गिरि, अनूप, कुक्कुर शूर्पारक, वृक हारमूषिक माठर आपुर, यशोवर

जिस प्रकार यवन और म्लेच्छ शब्द पहले ग्रीक आदि के लिये प्रयुक्त हुए पर बाद में इन्हीं शब्दों का प्रयोग तुर्क, मंगोल और यूरोपीय जातियों के लिये किया गया, उसी तरह असुर और राक्षस शब्दों के साथ भी हुआ।

कार्तिकेय की कथा (महाभारत) में स्पष्ट मिलता है कि राक्षसों ने असुरों के विरुद्ध सुरों की मदद की थी। ऋग्वेद के प्रथम मंडल में ही (१ १ २ ५ २१-५)

ता महान्ता सदस्पती इन्द्राग्नी रक्ष उब्जतम्।

अप्रजा: सन्त्वत्रिण:।

अर्थात वे महान और सभारक्षक इन्द्र और अग्निराक्षस जाति को दुष्टता-शून्य करें भक्षक राक्षस लोग निस्संतान हों

कहा है। राक्षसों की प्राचीनता स्पष्ट है।

सायण ने असुर का अर्थ 'अनिष्ट हटाने वाला' किया है। अप्रमत्त अ्यमसुर प्रचेता राजनैतासि विश्व कृतानि में वरुण के लिये प्रयुक्त है असुर शब्द। बाद के युग में असुरों को राक्षस भी कहा गया है। दैत्य दानव असुर, राक्षसों के भेद मुझा से दिये गये हैं। यहाँ तक कि मयासुर को तो मर्स संहिता में नाग कहा गया है। कृष्ण के समय की अनेक टटिम जातियाँ वेनु-वृषभ बक, इत्यादि को भी असुर कह दिया गया है।

इन्ही कारणों से गड़बड़ दिखाई देती है। जैसे इन जातियों के स्रोत अलग अलग बताये गये हैं। एक और विशेष बात यह है कि परंपरा के अनुसार इन जातियों का संबंध देवों (इन्द्रादि) से अधिक है। मनु के बाद इनकी शक्ति घटती ही नजर आती है। राम के समय में जो राक्षस द्वीप पर रहते हैं, वह धनी हैं, जिनकी अपनी नैतिकता है, जिनके धर्म चैत्य मर्यादा रहन सहन, ग्राम पाल, नियम विशेष हैं वे महाभारत में जंगलों में रहते हैं, उनकी हालत काफी बिगड़ गई है। बुद्ध काल तक आते आते इन जातियों का केवल नाम मिलता है। बुद्ध के समय में एक आलवक नामक *यक्ष राजा अवश्य था परन्तु वह भी कोई बड़ा राजा नहीं था।* राहुल सांकृत्यायन के मतानुसार कनौर नाम से अभी तक शिमला के पास किन्नर जाति के वंशज हैं।

अत: अब तक इस सारे विषय को फिर से नहीं देखा जाता हमारा

सामाजिक मानवशास्त्रीय अध्ययन असुर ही कहा जा सकता है। जैन परंपरा ने परवर्ती काल में नाग यक्ष गंधर्व किन्नर राक्षस पिशाच वानर और ऋक्ष इत्यादि को विद्याधर योनि के अन्तर्गत माना है। ब्राह्मणों ने देव योनि में। बौद्धों ने भी इन्हें देवता योनि में ही स्वीकार किया है। यदि यह जातियाँ ऐतिहासिक थीं ही नहीं तो क्या कारण हो सकता है कि उनके इतने वर्णन भारतीय साहित्यों में प्राप्त होते हैं।

एक और बात विशेष है। वह यह कि भारतीय कबीला जातियाँ (Tribes) तो वैदिक से लेकर बाद के युग तक मिलती हैं, जैसे अंध्र मालव इत्यादि पर जातीय (Racial) भेद हमें जिस रूप में महाभारत तक मिलते हैं वे बाद में बुद्ध काल में नहीं मिलते। इससे लगता है कि एक सामाजिक और सांस्कृतिक अंतर्भुक्ति (assimilation) हुई थी। और इसमें विशेषता यह भी है कि महाभारत के बाद हमें असुर राक्षस यक्ष गंधर्व आदि के देवता हिन्दू धर्म में मिलते हैं। परवर्ती हिन्दू धर्म पौराणिक है और उसमें सब प्राप्त होते हैं।

ब्रह्मपुराण में निम्नलिखित टॉटमतीर्थ हैं—

धेनुक घूरुर, पाशोटक कोकामुख मत्स्यतिल कोटरक वटमूल इत्यादि। विभिन्न जातियों के मिलन से यह तीर्थ बने हैं—

नागों का प्रयाग नागों का धर्मारण्य यक्षों का सर्वश्री राक्षसों का कोटि द्रुम नागों का पुनाप, गंधर्वों का गांधर्व, नागों का पिण्डरक, मोटॉम्म का गोबर यक्षों का मणिमान, यक्षों का मणिपूरीहृद यक्षों का यक्षराजतीर्थ, मातृ कामों (यक्ष देवियों) का मातृतीर्थ नागों का नागतीर्थ राक्षसों का कुम्भकर्णहृद इत्यादि हिन्दू धर्म में यह सब तीर्थ स्वीकृत हैं। इससे अंतर्भुक्ति के अतिरिक्त और क्या प्रमाणित होता है ?

इतिहासकार और सांस्कृतिक मानवशास्त्री पश्चिम से प्रभावित होकर सभ्यताओं के उदय का निम्नलिखित क्रम बताते हैं—

(१) ३००० ई० पू० से २१ ० ई० पू० तक मिस्र सुमेर चीन।

(२) २००० ई० पू० से १००० ई० पू तक क्रीट, फीनीशियन यहूदी हित्ताइत मितन्नी यूनानी, मद ( मीडीज ), पसियम माया ( अमेरिका )

(३) १००० ई० पू से २०० ई० पू तक इनका ( अमेरिका ) रोमन।

(४) १०० ई० से ७५० ई० तक टोल्टेक (अमेरिका) एज्टेक (अमेरिका), अरब।
(५) १००० ई से १२०० ई० तक तुर्क मंगोल।
(६) १६०० ई से यूरोपीय जातियाँ।

इसी प्रचलित आधार पर भारत के प्राचीनकाल को दो भागों में बताया जाता है—
(१) सिंधु घाटी सभ्यता।
(२) वैदिक सभ्यता।

सिंधु घाटी सभ्यता—सिंध प्रांत के लरकाना जिले में मोग्रन-जो-दड़ो पंजाब में मान्टगुमरी जिले में हरप्पा नामक स्थान मिले हैं। अब ये दोनों पाकिस्तान में हैं। इन स्थानों पर खुदाई हुई है और अत्यंत प्राचीन सभ्यताएं मिली हैं। इसी सभ्यता की तीसरी बहुत बड़ी बस्ती, अब भी एस० आर० राव ने सौराष्ट्र में खोज निकाली है। इसका नाम लोथल है। लोथल शब्द लोथ अर्थात् फर्दा से बनी है। मोग्रन-जो-दड़ो सिंधी शब्द है जिसका अर्थ है मुर्दों का टीला। इस सभ्यता के भग्न स्थल भी अब भारत में धीरे-धीरे मिलते जा रहे हैं। अतः यह कहना अत्युक्ति नहीं होगी कि उस अत्यंत प्राचीन काल में भी इस सभ्यता का विस्तार वास्तव में बहुत बड़ा था। मिस्र असीरिया और बैबिलोन की प्राचीन सभ्यताओं की भाँति यह भी अत्यंत प्राचीन थी।

ऊपर हम सिंधु घाटी सभ्यता की आयु के बारे में कुछ विवेचन कर चुके हैं। व्हीलर इत्यादि ने यही प्रयत्न किया है कि इसको परवर्ती ठहराया जावे। इसका कारण हम पहले देख चुके हैं कि पाश्चात्य विद्वानों को आर्यों की तिथि निश्चित करने के अपने पूर्वाग्रह पकड़े हुए हैं। ग्रे पात्रों की थ्योरी आर्यों के आगमन की थ्योरी इत्यादि ने मार्ग में बाधाएं उपस्थित की हैं। के० एन० शास्त्री ने मोग्रन-जो-दड़ो हरप्पा लोथल रंगपुर, रूपड़ बारा और एमीरा का गहरा अध्ययन करके प्रमाणित कर दिया है कि ग्रे (Green) पात्र वाले लोग कभी हरप्पा संस्कृति के साथों से मिलते ही नहीं थे क्योंकि उनकी दूर बस्ती अलग मिली है। उन्होंने यह भी प्रमाणित किया है कि मोग्रन-जो-दड़ो सभ्यता मैसोपोटामियन की सभ्यता के बाद की नहीं है। उन्होंने सिंधु, इलम और सुमेरियम लिपियों का बड़ा साम्य प्रस्तुत किया है।

सिंधु घाटी में कौन रहता था यह अभी तक निश्चय से जाना नहीं जा सका है, क्योंकि यहाँ की लिपि अभी तक पढ़ी नहीं गई है। हीरो तथा अनेक

भारतीयों ने भी प्रयत्न किये हैं, किन्तु अभी इस ओर कुछ ऐसा नहीं हुआ जो



चित्र १८—मोहन जोदड़ो का स्नानागार



चित्र १९—सुमेर में किश के महल के खण्डहर लगभग १५०० ई० पू०

प्रामाणिक माना जा सके । न हम वहाँ की राजनीति और इतिहास ही जानते

है। जब तक भूमि की खुदाई के पीछे कोई ठोस परंपरा नहीं मिल जाती तब तक उसके सूत्र बिठाना बहुत कठिन होता है।

कनिंघम ने इसे आर्यों से पुराना माना था। उनका मत था कि यहाँ घोड़ा नहीं है यहाँ मातृपूजा विशेष दिखाई देती है अतः यह आर्य सभ्यता नहीं है।

व्हीलर का मत है कि आर्यों का भारत में आगमन-काल जब इतना परवर्ती है तो यह स्थान आर्यों का नहीं हो सकता।

शास्त्री का मत है कि मोअन जो-दड़ो में मातृपूजा नहीं थी पुरुष-पूजा प्रधान थी।

इस अवस्था में हम इस नगर के विषय में नहीं कह सकते कि यहाँ कौन रहता था।

मोअन जो-दड़ो की खुदाई ने एक विशाल नगर हमारे सामने प्रस्तुत किया है। इसमें दो कमरे वाले मकान भी थे और महलों जैसे बड़े-बड़े भवन भी थे जिनका अगला हिस्सा ८५ फीट लंबा और १७ फीट चौड़ा था। बाहर वाली दीवार चार से लेकर पाँच फुट तक मोटी होती थी। वर्मा का मत है कि इन भवनों में सड़क की ओर खिड़कियाँ नहीं होती थीं। मोअन-जो-दड़ो में एक भी साबुत मकान नहीं मिला है। पता नहीं वर्मा महोदय ने किस तरह यह ईजाद कर ली।

मकान पकी हुई बड़ी बड़ी ईंटों के बनते थे। हर घर में कुआ था। इस नगर की विशेषता है इसकी भूमि के भीतर दबी नालियाँ। ये नालियाँ सड़क के नीचे की नालियों में मिल जाती थीं। मोअन-जो-दड़ो का स्नानागार विश्वविख्यात है।

सीढ़ियों के अवशेषों से पता चलता है कि यहाँ मकान दुमंजिले भी होते थे। सड़कें समानांतर थी और समानांतर ही उन्हें काटती थीं। कूड़ा डालने के लिये स्थान बने थे और मलमूत्र के लिये शोषक कूप (Soak pit) बने रहते थे। एक सड़क मिल्ली है जो ३३ फीट चौड़ी थी। वह आधा मील की दूरी तक निकाली गई है।

इस नगर के लोग गौ, सूअर, भेड़ मछली मुर्ग कछुए खाते थे। गेहूँ प्रधान खाद्य था। जौ खजूर, दूध का भी प्रयोग होता था।

सूती और ऊनी दोनों प्रकार के कपड़े काम में लाये जाते थे। पुरुष दाढ़ी

है। जब तक भूमि की खुदाई के पीछे कोई ठोस परंपरा नहीं मिल जाती तब तक उसके मूल बिठाना बहुत कठिन होता है।

कनिंघम ने इसे आर्यों से पुराना माना था। उनका मत था कि यहाँ घोड़ा नहीं है यहाँ मातृपूजा विशेष दिखाई देती है मत यह आर्य सभ्यता नहीं है।

व्हीलर का मत है कि आर्यों का भारत में आगमन-काल जब इतना परवर्ती है तो यह स्थान आर्यों का नहीं हो सकता।

शास्त्री का मत है कि मोअन जो-दड़ो में मातृपूजा नहीं थी पुरुष-पूजा प्रधान थी।

इस अवस्था में हम इस नगर के विषय में नहीं कह सकते कि यहाँ कौन रहता था।

मोअन-जो-दड़ो की खुदाई ने एक विशाल नगर हमारे सामने प्रस्तुत किया है। *इसमें दो कमरे वाले मकान भी थे और महलों जैसे बड़े-बड़े भवन भी थे* जिनका अगला हिस्सा ८५ फीट लंबा और १७ फीट चौड़ा था। बाहर वाली दीवार चार से लेकर पाँच फुट तक मोटी होती थी। शर्मा का मत है कि इन भवनों में सड़क की ओर खिड़कियाँ नहीं होती थीं। मोअन-जो-दड़ो में एक भी सामुद्र मकान नहीं मिला है। पता नहीं शर्मा महोदय ने किस तरह यह ईजाद कर ली।

मकान पक्की हुई बड़ी बड़ी ईंटों के बनते थे। हर घर में कुआ था। इस नगर की विशेषता है इसकी भूमि के भीतर बनी नालियाँ। ये नालियाँ सड़क के नीचे की नालियों में मिल जाती थीं। मोअन जो-दड़ो का स्नानागार विश्वविख्यात है।

सीढ़ियों के अवशेषों से पता चलता है कि यहाँ मकान दुमंजिले भी होते थे। सड़कें समानांतर थीं और समानांतर ही उन्हें काटती थीं। कूड़ा डालने के लिये स्थान बने थे और मलमूत्र के लिये शोषक कूप (Soak pit) बने रहते थे। एक सड़क मिलती है जो ३३ फीट चौड़ी थी। यह आधा मील की दूरी तक निकाली गई है।

इस नगर के लोग जौ, गेहूँ, भेड़ मछली मुर्गे कछुए खाते थे। गेहूँ प्रधान खाद्य था। जौ, खजूर दूध का भी प्रयोग होता था।

सूती और ऊनी दोनों प्रकार के कपड़े काम में लाये जाते थे। पुरुष शाली

रखने के और संभवतः मूँछों को मुँडवा देने के (जैसे अब भी मुसलमानों में मिलता है) केशों को गूँथा जाता था।

स्त्री और पुरुष सभी आभूषण पहनते थे। स्वर्ण और चाँदी हाथी दाँत और रत्नों के अनेक स्त्रियों के सुन्दरतम आभूषण मिले हैं। साधारण जनता में हड्डियों सीपों चूड़ियों ताँबे और मिट्टी के गहने आमतौर पर चलते थे। यहाँ ठोस कंचे और पासे मिले हैं। खिलौने पहिएदार छोटी गाड़ियाँ भी मिली हैं। इनसे मनोरंजन के साधन प्रकट होते हैं। पत्थर का प्रयोग कम होता था सम्भवतः यह बाहर से लाया जाता था। लोहा मोहन जो-दड़ो में नहीं मिला है। मिट्टी के बर्तनों को चमकदार भी बनाया जाता था। बैलों से खेती होती थी। इस नगर में बैल की प्रसिद्ध आकृति मिली है। सीलों पर पेड़ भैंसे बन्दर, सिंह भालू और खरगोश के चित्र भी मिले हैं। यहाँ पीपल वृक्ष बहुत महत्त्वपूर्ण माना जाता था। चित्रकला यहाँ विशेष रूप से विकसित थी। हरप्पा में सुन्दर मूर्तियाँ मिली हैं। मोहन-जो-दड़ो में नर्तकी की धातु-मूर्ति मिली है जो नग्न है। यहाँ की सीलों से पता चलता है कि व्यापार यहाँ प्रमुख था और एशिया तथा दक्षिण भारत से आदान-प्रदान होता था। टीन ताँबा और रत्न बाहर से भी मँगाये जाते थे। मोहन-जो-दड़ो में शायद दाह-क्रिया से मुर्दे का संस्कार करते थे। हरप्पा में कब्रिस्तान भी मिला है। मुर्दा जला कर यहाँ घड़ों में उसकी भस्म रखने की प्रणाली थी।

अभी तक लोगों का यह विचार था कि सिन्धु सभ्यता भूमध्यसागरीय संस्कृति का पूर्वी छोर थी पर लोथल ने यह भ्रम तोड़ दिया है। अब यह भी निश्चय से नहीं कहा जा सकता कि यह अनार्य सभ्यता थी। लोथल में तो यज्ञकुण्ड जैसा और सती प्रथा का संकेत मिला है। अब ऐसा लगता है कि सिन्धु सभ्यता सिन्धु में ही नहीं भारत में व्यापक पैमाने पर फैली थी। सौराष्ट्र में ही हरप्पा कालीन २ बस्तियों के निशान मिले हैं। उत्खनन होने पर बहुत कुछ प्राप्त होने की संभावना है।

प्रायः मोहन-जो-दड़ो के विषय में विभिन्न मत हैं—

(१) यह आर्य सभ्यता थी। परन्तु ऋग्वेद के वर्णनों से इसका कुछ कम मेल बैठता है। यहाँ चरागाही जीवन का निशान नहीं है। नागरिक जीवन मिलता है।

(२) यह द्रविड़ सभ्यता थी। इसमें भी दो मत हैं—

(क) द्रविड़ भारत से सुमेर जाकर बसे।

अब प्रश्न आता है भारत से बाहर जाने वाली जातियों का। वैंस केमता नुसार १२००० से १००० ईसवी पूर्व तक हीलियोलिथिक नियोलिथिक संस्कृति के साथ संसार में समुद्र पर नावों पर (Canoes) घूमा करते थे। वे भारत चीन के प्रशांत महासागरीय तट से मैक्सिको और पीरू तक फैले हुए थे। उनकी यह विशेषतायें मिलती हैं —

(१) खतना प्रथा

(२) कावेड प्रथा—(बालक के जन्म के समय पिता को बिस्तर में सुलाना)

(३) मालिश करने की प्रथा

(४) ममी बनाने की प्रथा

(५) पत्थर के स्मारक बनाने की प्रथा

(६) युवकों के सिर को कृत्रिम उपायों से विकृत बनाने की प्रथा

(७) शरीर गुदवाने की प्रथा

(८) सूर्य और सांप का सम्बन्ध जोड़ने की प्रथा

(९) कल्याणकारी समझ कर स्वस्तिक के प्रयोग की प्रथा।

इलियट स्मिथ के अनुसार तत्कालीन जगत में यह एक श्रेष्ठ संस्कृति थी। इसका उद्गम-स्थल भूमध्यसागर या उत्तरी अफरीका रहा होगा। इस संस्कृति का प्रभाव मंगोलों पर नहीं मिलता न नाविकों पर मिलता है। इसका विस्तार विषुवत रेखा के समीपस्थ प्रदेशों में अधिक रहा था। मैलेनेशिया और पोलीनेशिया में इसका प्रभाव था। संभवतः मिस्र तथा बलासा-घराव की सभ्यतायें इसी से उठ खड़ी हुई थीं। चरागाही बुमन्तु सैमेटिकों में भी इस संस्कृति का प्रभाव था। अमरीका की पुरानी जातियां मंगोल थी। अब भी बर्मा की नावों में बैठकर एशिया और अमेरिका की ओर बैरिंग स्ट्रेट से यात्रा होती है। बाद में शायद अमेरिका की कुछ नयी जातियां गई थीं।

भारत में भी उपर्युक्त प्रथायें मौजूद थीं। अमेरिका और मैक्सिको में भारतीय संस्कृति के अनेक उपकरण मिलते हैं। पर निश्चय से नहीं कहा जा सकता कि भारत से कौन कब गया। परन्तु अमेरिका में माया या मयों का उल्लेख है और भारत में भी मय शिल्पियों का उल्लेख है। मयों का भारत से जाने का समय महाभारत युद्ध से कुछ पहले का काल है। यद्यपि निश्चय से नहीं कहा जा सकता पर यह असम्भव भी नहीं है। परवर्ती काल में भारत से अनेक जातियों के बाहर जाने के बारे में मनु ने लिखा ही है, और कोई कारण नहीं है कि इस

(घा) द्रविड़ भारत में बाहर से आये।

दोनों मतों में बलूचिस्तान में मिली ब्राहुई बोली का आधार लिया जाता है। कुछ का मत है कि द्रविड़ भाषाओं से मिलती ब्राहुई किसी आक्रमण के कारण ही बलूचिस्तान में मिलती है। पर द्रविड़ शब्द संस्कृत के द्रविण से बना है जिसका अर्थ है धन प्रश्न इसीसे निकला है। द्रविड़ कौन थे?

प्रश्न है कि वेद में द्रविड़ कोई जाति नहीं है। फिर द्रविड़ कौन हो सकते हैं? स्वयं आर्य एक जाति थी या यह एक संस्कृति थी? भारत में मुसलमान आये। पर वे एक जाति (Ethnic group) नहीं थे। मुसलमानों में अरब तुर्क मंगोल पठान आदि प्रमुख रूप से भारत में शासन कर चुके हैं। किन्तु वे अलग अलग जातियों ( Races ) के लोग थे। क्या आर्य भी ऐसे ही थे?

इस स्थिति में हरप्पा मोहन-जो-दड़ो और लोथल के निवासियों के बारे में नहीं के बराबर ही ज्ञान है। हम आर्य और द्रविड़ खोजते हैं। परन्तु हमारी परम्परा की शब्दावली दूसरे ही प्रकार की है। अतः अभी इतना ही कहा जा सकता है कि कुछ नगर निकले हैं जिन के बारे में अभी निश्चय से नहीं कहा जा सकता। एक महत्त्वपूर्ण बात यह है कि तीनों नगर किसी आक्रमण में नष्ट नहीं हुए हैं। उनका क्रमशः ह्रास हुआ है। हमारी पौराणिक परंपरा सिन्धु सभ्यता और हरप्पा को असुर नगरों के साथ जोड़ती है। जब तक इसके और प्रमाण नहीं मिल जाते तब तक हम इस विषय पर अन्तिम बात नहीं कह सकते। असुर मुर्दा बहुत गाड़ते थे। उन के भीतर ही दूसरे विचारधारा के लोग राक्षस थे जिन में सती-प्रथा थी। असुर वृक्ष की पूजा करते थे। वे वृक्ष में देवता माना करते थे। बहुत सी बातें हैं जो यहाँ हमें परंपरा का पोषण करते हुए मिलती हैं।

व्हाइस्ड का मत है कि सिन्धु सभ्यता और सुमेरियन सभ्यता में काफी साम्य दिखाई देता है। डा० हन्टर का मत है कि यह साम्य सुमेर के जमदतनस्र काल (३२०० ई० पू०) के समय में अधिक दिखाई देता है। इससे मोहन जो-दड़ो का समय भी पीछे खिसकता है। शास्त्री का मत भी यही है। मोहन-जो-दड़ो का अन्तिम समय ही मैसोपोटामिया का समय माना जा सकता है। उनके मतानुसार ईसवी ३२०० वर्ष पूर्व से यह सभ्यता और पुरानी ही हो सकती है, परवर्ती नहीं।

अब प्रश्न आता है भारत से बाहर जाने वाली जातियों का। वैस्स केमता मुताबिक १२००० से १००० ईस्वी पूर्व तक हीलियोलिथिक मियोलिथिक संस्कृति के लोग संसार में समुद्र पर नावों पर (Canoes) घूमा करते थे। ये भारत चीन के प्रशांत महासागरीय तट से मैक्सिको और पीरू तक फैले हुए थे। उनकी यह विशेषतायें मिलती हैं —

(१) बपमा प्रथा,

(२) काउवेड प्रथा—(बालक के जन्म के समय पिता को बिस्तर में सुलाना)

(३) मालिश करने की प्रथा

(४) ममी बनाने की प्रथा

(५) पत्थर के स्मारक बनाने की प्रथा

(६) युवकों के सिर को कृत्रिम उपायों से विकृत बनाने की प्रथा,

(७) शरीर गुदवाने की प्रथा

(८) सूर्य और नाग का सम्बन्ध जोड़ने की प्रथा

(९) कल्याणकारी समझ कर स्वस्तिक के प्रयोग की प्रथा।

इलियट स्मिथ के अनुसार तत्कालीन जगत में यह एक श्रेष्ठ संस्कृति थी। इसका उद्गम-स्थल भूमध्यसागर या उत्तरी अफरीका रहा होगा। इस संस्कृति का प्रभाव मंगोलों पर नहीं मिलता न नाविकों पर मिलता है। इसका विस्तार विषुवत रेखा के समीपस्थ प्रदेशों में अधिक रहा था। मैनिलेशिया और पोलीनेशिया में इसका प्रभाव था। संभवतः मिस्र तथा दजला-फरात की सभ्यतायें इसी से उठ खड़ी हुई थीं। फराबाही घुमक्कड़ सेमेटिकों में भी इस संस्कृति का प्रभाव था। अमरीका की पुरानी जातियाँ मंगोल थीं। अब भी चमड़े की नावों में बैठकर एशिया और अमेरिका की ओर बेरिंग स्ट्रेट से यात्रा होती है। बाद में शायद अमेरिका की कुछ नयी जातियाँ गई थीं।

भारत में भी उपर्युक्त प्रथायें मौजूद थीं। अमेरिका और मैक्सिको में भारतीय संस्कृति के अनेक उपकरण मिलते हैं। अतः निश्चय से नहीं कहा जा सकता कि भारत से कौन कब गया। परन्तु अमेरिका में माया या मयों का उल्लेख है और भारत में भी मय शिल्पियों का उल्लेख है। मयों का भारत से जाने का समय महाभारत युद्ध से कुछ पहले का समय है। यद्यपि निश्चय से नहीं कहा जा सकता पर यह असम्भव भी नहीं है। परवर्ती काल में भारत से अनेक जातियों के बाहर जाने के बारे में मनु ने लिखा ही है, और कोई कारण नहीं है कि उस

मत का बिल्कुल ही तिरस्कार कर दिया जाय। भारत के उत्तर पश्चिम में जाने वाले हूणों का स्पष्ट उल्लेख मिलता है। हो सकता है कि ओलमकोई के



चित्र ३७—मक्सिको की एक मय महिला जिसकी वेष भूषा हिंदुओं की है।



चित्र ३८—एक मय पुरुष



चित्र ३९—मैक्सिको के माया (मयों) के देवी देवता भी हिंदुओं के से लगते हैं।



चित्र ४०—मयों का हिंदुओं की भांति ११ मास प्रगट करने वाला ज्योतिषचक्र।

लेखों के प्रणेता भी ऐसे ही भारतीय रहे हों। बुद्धकाल से तो यह ज्ञात ही है कि भारतीय लोग रोम और मिस्र ही नहीं जावा सुमात्रा तक जाया करते थे।

यद्यपि यह अभी विवादास्पद है पर अन्त में हम अपना मत लिखते हैं।

(१) हीलियोलिथिक संस्कृति के काल में भारत से अमेरिका तक लोग आते जाते थे। इस कारण बहुत सी बातों में साम्य हुआ। आर्यों में परवर्ती काल में सूर्य की उपासना भारत में प्रचलित थी। नाग का महत्व मिस्र में भी था। संभवतः नाग टोटम के लोग उस समय विद्यमान थे।

(२) ईस्वी पूर्व ४००० ई० से २२०० ई० तक के संसार में मिस्र सुमेर और चीन के साथ भारत भी सभ्य था। सभ्यता कहाँ प्रारंभ हुई थी यह तो नहीं कहा जा सकता पर इन सभ्यताओं में आदान प्रदान था। इस सभ्यता का सबसे अधिक विस्तार भारत में था। अत हो सकता है मूल स्थान भारत ही रहा हो। इस समय की अन्तिम शताब्दी में आर्य भारत में प्रथम बार आये।

(३) २००० ई० पू० से १००० ई पू० तक क्रीट फोनीशियन यहूदी हिताइत मितन्नी यूनानी मद पशियन, और यामा मिलते हैं। भारतीय आर्य इनमे प्राचीन थे। यह आर्य यहाँ बस। अनेक जातियों से मिले। संभवत: बहुत से आर्य बाहर भी गये। संभवत: यहाँ से अनार्य भी गए।

आगे के इतिहास के बारे में प्राय ही यह ज्ञात है कि भारत से विशेष कौन कौन जातियाँ बाहर गईं।

इस प्रकार हमने प्रारंभिक सभ्यताओं के विकास की झलक देखी। इन्हीं मूल स्रोतों से संसार की बाद की सभ्यताओं ने अनेक प्रकार से प्रेरणाएँ प्राप्त की।

यह सब इतने प्राचीन काल की बातें हैं कि एक एक नई खोज बहुत से परिवर्तन खड़े कर देती है।

# ५

## मनोविज्ञान और मानवविकास

हमारे सारे विचार हमारी सीमाओं की उपज हैं। हम सब मनुष्य जिन सत्यों के लिये जीवित हैं उनका पृथ्वी पर रहने वाले अन्य प्राणि-जगत से कोई संबंध दिखाई नहीं देता। जीवन और मृत्यु सबके सत्य तो हैं पर मृत्यु पर मनुष्य ने ही मनन किया है। मनुष्य मृत्यु के सामने असमर्थ रहा है। इसलिये उसने लोक और परलोक के भय को स्वीकार किया है। उसने मृत्यु का गौरव केवल सामाजिक मूल्यों से अनुभव किया है। व्यक्ति रूप में उसने मृत्यु को आत्म-सुरक्षा का ही पर्याय माना है। आदिम जीवन से धीरे-धीरे विकास होते-होते यह सुरक्षा अब एक संस्कार बन गई है। मनुष्य का विचार ठोस नहीं वायव्य है। अरूप ही है वह। उसका रूप केवल रूपों (Images) में होता है। संसार में मनुष्य आज भी अतीत के युगों की भाँति ही विचारों को महत्त्व देता है। पहले परिस्थिति से विचार जन्म लेता है परन्तु एक विचार के प्रारंभ होने पर वह परिस्थिति पर अपना प्रभाव डालता है। संभवतः अन्य प्राणियों की दृष्टि में मनुष्य केवल एक प्रकार का पशु है। हमारे पूर्वजों ने जो जन्म मृत्यु के विषय में पूर्व जन्म और पुनर्जन्म की धारणा बनाई थी उसमें उन्होंने पशु-पक्षियों के जीवन से अपना संबंध जोड़ लिया था। उनका विचार था कि सर्वश्रेष्ठ मानव होता है। यदि वह पाप पुण्य करते थे तो उसके अनुसार जन्म मिलता था। उन लोगों ने अपनी सत्ता को सबका केन्द्र बनाकर रखना चाहा था। उन्होंने प्रवाह के रूप में सबको स्वीकार किया था।

प्रवाह की स्वीकृति वास्तव में सामूहिक जीवन की स्वीकृति है। व्यक्ति का उसमें एक नियत स्थान है। उसमें असीम तृष्णा अपना स्थान नहीं पाती। मध्यकालीन भारतीय संतों ने जब मनुष्य के अहंकार की निंदा की तो तब वास्तव में वह भी समाज का उपकार करने की ही चेष्टा थी कि व्यक्ति को दूसरों से द्वेष और दर्प नहीं करना चाहिये। पर संतों का दूसरा आधार आत्म घृणा (Self loathing) भी, इसलिये लोक को उससे शक्ति नहीं मिली। आत्म घृणा के कारण समूह और व्यक्ति का सच्चा तादात्म्य नहीं होता।

समाज के दो अंग रहे हैं एक जनसमाज एक उसके शासक। आदिम समाज से लेकर आज तक यह भेद किसी न किसी प्रकार बना रहा है। सदा ही शासक-वर्ग अपने शासित-वर्ग की तुलना में (बुद्धिमान न सही) चतुर अवश्य रहा है।

इस प्रकार एक दूरी सदैव बनी रही है। इस दूरी के कारणस्वरूप एक द्वन्द्व समाज में जन्म लेता है।

भौतिक पदार्थ का क्रमशः विकास हुआ। भूततत्त्व चेतन शक्ति ग्रहण करता गया। जब वह मनुष्य बना तो उसने अपने लिये लोक परलोक बनाये, ताकि अपने अस्तित्व की व्याख्या कर सके। अपने को निरंतर विकसित करने के लिये मनुष्य ने संघर्ष किया है, केवल दो कारणों से—जिजीविषा और रिरिंसा के लिये। मनुष्य का चेतन परिवर्तित होता है और वह उसे सामाजिक रूप देता है।

चेतन का निरंतर विकास ही अहं का विकास है। अहं के इस विकास को अब चेतन योगियों में भी स्वीकार किया जा सकता है। वह कहता है कि परलोक की कल्पना मनुष्य के ही साथ है। क्या जीवन के प्रारंभ में एक रंगीन मार्ग में जिजीविषा नहीं थी? जिजीविषा ही आत्मा है। वही चेतन है। चेतन भौतिक का ही गुणात्मक परिवर्तन है। भौतिक के सम—यानी क्रम परिवर्तन के साथ ही चेतन शक्ति का नाम आवश्यक नहीं है।

भौतिक के गुणात्मक परिवर्तन के रूप में चेतन है और चेतन का विकास है, उसकी विकसित शक्ति है। चेतन भौतिक पदार्थ में कैसे प्रारंभ हुआ, यह अज्ञात है। क्या प्रकृति के अंश में चेतन गुण और भौतिक प्रक्रिया का एक ही संबंध हो सकता है? जिस चेतन में स्मरण शक्ति, परंपरा आदि

प्रकाश का अर्थ है ज्योति-किरणों की यात्रा। बहुत बहुत दूर तक किरणें भौतिक जगत में बढ़ती हैं। फिर वे नष्ट हो जाती हैं यानी रूप-परिवर्तन हो जाता है।

ध्वनि एक ऊर्जा (Energy) है। दीप के बुझते ही किरणें नष्ट नहीं होती। जो उसमें से निकल चुकी हैं, वे आगे बढ़ती रहती हैं।

मानव मस्तिष्क बहुत ही दुरूह (Complex) है। उसके तन्तु (feeling) अनुभूति को इन्द्रिय-जन्य क्रियाओं द्वारा किस प्रकार पकड़ते हैं यह अभी तक स्पष्ट नहीं हो सका है।

किसी प्रकार की टकराहट से शब्द होता है। वह भौतिक जगत में घूमता है। वह धीरे-धीरे ध्वनि बन जाता है। चेतन भी उसी प्रकार शब्द और प्रकाश की भांति ऊर्जा के रूप में रहता है। यह आवश्यक नहीं है कि चेतन का वैयक्तिक रूप सदैव एक सा अपरिवर्तनशील बना रहे।

आत्मा के दो ही रूप हमारे सामने हैं—

(१) ईश्वरवादियों का शाश्वत एकरूप रहने वाला आत्मा।

(२) दूसरा अनात्मवादी बुद्ध द्वारा बताया गया आत्मा।

हमारे मत में चेतन में दोनों का ही कुछ सत्य है।

(१) वह शाश्वत नहीं होता परन्तु उसमें वैयक्तिकता बनी रहती है।

(२) वह क्षण क्षण बदलता रहता है।

जूलियन हक्सले के मतानुसार पृथ्वी पर जीव के इतिहास में पहली बार एक पदार्थ तत्व प्रकट हुआ जो निष्कर्ष निकाल सकता था धारणाएं बना सकता था और अपने जैसे दूसरे साथियों तक पहुँचा सकता था—अपनी चेतन इन्द्रियां और मस्तिष्क से—वह मानव था।

मस्तिष्क एक इन्द्रिय है जिसमें मन (Mind) बाह्य संसार को प्रतिबिंबित करता है। वह लघु मानसी संसार (Microcosm) का विराट संसार (Macrocosm) के विरुद्ध सृजन करता है। पशु केवल संसर्गजन्य स्मरण शक्ति के द्वारा अधिक से अधिक एक लघु संसार निरख सकता है, वह अपूर्ण होगा और उसकी संगठन व्यवस्था भी बहुत साधारण होगी। किन्तु मनुष्य में तो विश्व ही बदल जाता है। उसका लघु संसार बहुत ही संगठित हो जाता है, ऊँचे स्तर को उसमें सुव्यवस्था मिलती है, यह केवल प्रतिबिंब नहीं अपितु नाटक है, और इसका कथानक उतना ही दुरूह और सुगठित है जितना उस

का विकास हुआ है वह ज्ञान तंतुओं के विनाश के साथ कैसे विनष्ट होता है ? क्या पता प्रकृति का भौतिक तत्त्व में वह चेतन अपने किसी अन्य रूप में बना रहता है, और वही फिर आगे का विकास नहीं कर लेता ? जीवन का प्रारम्भ मनुष्य से पुराना है। मनुष्य उस चेतन की विकास प्राप्त एक राह की मंजिल है। जड़ और जीवन का भेद है कि जीवन में—उस प्राणी में जिसमें जीवन है—एक चाह है अपने को बचाये रखने की और वह चाहना जिजीविषा है। यही अहंकार है। अहंकार का विकास चेतन का ही विकास है।

लोक की विभिन्न अवस्थाओं में जड़ चेतन रूप, परिवर्तनमय जन्म-जीवन मृत्यु में जन्म पुनर्जन्म को ईश्वर से जोड़ने की आवश्यकता नहीं है। उसे भौतिक के विकास चेतन का ही गुणात्मक परिवर्तन कहना अधिक संगत है। जड़ से चेतन का विकास क्रम में जन्म हुआ और हम कड़ी के बीच की अवस्था में हम केवल कल्पना का आधार मानते हैं।

भौतिक पदार्थ में क्रमश: चेतन का विकास हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचाता है कि चेतन का विकास जड़ से हुआ, परन्तु किस तरह हुआ यह अभी स्पष्ट नहीं है। प्रयोग ने बताया है कि विकास क्रमश: हुआ है। भौतिक पदार्थ के विकास में चेतन का गुण विकसित हुआ है।

गुणात्मक परिवर्तन किस तरह होता है, यह भी हम नहीं जानते। वह कितने प्रकार का होता है यह भी अभी अज्ञात है। हम उस परिवर्तन को एक झलक पा सके हैं। चेतन का विकास उतना ही हम जान पाये हैं जो कि भौतिक के आधार से पकड़ सके हैं। वह हमारे सामने अलग अलग प्राणियों की इकाइयों के रूप में प्रगट हुआ है। हम नहीं जानते कि भौतिक पदार्थ की किसी आकृति की विशेष सक्रिया का क्षय हो जाने पर जो उसका चेतन मर जाता है, वह मर ही जाता है।

वह भौतिक जगत में ही वर्तमान रहता है। मनुष्य के बाहर वही भौतिक पदार्थ अपने अन्य रूपों में है। दीप जलता है, अग्नि से। अग्नि विशेष पदार्थों के संघर्ष से जन्म लेती है। दो पत्थरों की रगड़ से आदिम मनुष्य अग्नि जलाता था। हम काठ और फॉसफोरस की रगड़ से जलाते हैं।

फिर उसे तेल और बत्ती का आधार देते हैं—आगी भौतिक पदार्थों के एक रूप से जन्म लेकर अग्नि दूसरे रूपों में भी जीवित रह सकती है। दीप की लौ जलती है तो प्रकाश होता है ?

प्रकाश का अर्थ है ज्योति-किरणों की यात्रा। बहुत बहुत दूर तक किरणें भौतिक जगत में बढ़ती हैं। फिर वे नष्ट हो जाती हैं यानी रूप-परिवर्तन हो जाता है।

शक्ति एक ऊर्जा (Energy) है। दीप के बुझते ही किरणें नष्ट नहीं होतीं। जो उसमें से निकल चुकी हैं, वे आगे बढ़ती रहती हैं।

मानव मस्तिष्क बहुत ही दुरूह (Complex) है। उसके तन्तु (feeling) अनुभूति को इन्द्रिय-जन्य क्रियाओं द्वारा किस प्रकार पकड़ते हैं, यह अभी तक स्पष्ट नहीं हो सका है।

किसी प्रकार की टकराहट से शब्द होता है। वह भौतिक जगत में घूमता है। वह धीरे-धीरे ध्वनि बन जाता है। चेतन भी उसी प्रकार शब्द और प्रकाश की भाँति ऊर्जा के रूप में रहता है। यह आवश्यक नहीं है कि चेतन का वैयक्तिक रूप सदैव एक सा अपरिवर्तन शालीन बना रहे।

आत्मा के दो ही रूप हमारे सामने हैं—

(१) ईश्वरवादियों का शाश्वत एकरूप रहने वाला आत्मा।

(२) दूसरा अनात्मवादी बुद्ध द्वारा बताया गया आत्मा।

हमारे मत में चेतन में दोनों का ही कुछ सत्य है।

(१) वह शाश्वत नहीं होता परन्तु उसमें वैयक्तिकता बनी रहती है।

(२) वह सदा बदलता रहता है।

जूलियन हक्सले के मतानुसार पृथ्वी पर जीव के इतिहास में पहला बार एक पदार्थ ऐसा प्रगट हुआ जो निष्कर्ष निकाल सकता था धारणाएँ बना सकता था और अपने जैसे दूसरे साथियों तक पहुँचा सकता था—अपनी चेतन इन्द्रियों और मस्तिष्क से—वह मानव था।

मस्तिष्क एक इन्द्रिय है जिसमें मन (Mind) बाह्य संसार को प्रतिबिम्बित करता है। वह लघु मानवी संसार (Microcosm) का विराट संसार (Macrocosm) के विरुद्ध सृजन करता है। पशु केवल वंशपरंपरा स्मरण शक्ति के द्वारा अधिक से अधिक एक लघु संसार निर्माण सकता है, वह अपूर्ण होगा और उसकी संगठन व्यवस्था भी बहुत साधारण होगी। किन्तु मनुष्य में तो चित्र ही बदल जाता है। उसका लघु संसार बहुत ही संगठित हो जाता है, ऊँचे दरज की उसमें सुव्यवस्था मिलती है, यह केवल यथार्थित नहीं, श्रेष्ठ नाटक है और इसका कथानक उतना ही दुरूह और सुघटित है जितना यह

विराट संसार का नाटक है, जो मनुष्य के बाहर होता है। यह मानवी लघु संसार प्रायः रूप और विस्तार में उस विराट संसार की अनुकृति पर ही अपना निर्माण करता है। इसका परिणाम यह है कि जीवन पहली बार मनुष्य की आकृति में बाह्य संसार के विषय में कुछ साधारणीकृत विचारों को रूप देता है। जीवन अब घटनाओं का दर्शक नहीं वह पहली बार जान पाता है कि घटनाओं में शक्तियों की एक प्रणाली भी है। इन शक्तियों का निरंतर मनुष्य पर प्रभाव पड़ता है। सूर्य तूफान फसलों के उगने हिंस्र पशुओं विचित्र कबीला जातियों और मनुष्य के अपने हृदय के अज्ञात अपरिचित प्रदेशों में शक्ति है, मनुष्य अपने जीवन-पथ में इन शक्तियों के संपर्क में आता है, जो या तो उसके अनुकूल हैं या प्रतिकूल। मनुष्य इन शक्तियों के बारे में अपनी धारणा बनाता है और एक बार बन जाने पर वह धारणा उसके अन्य विचारों पर अपना प्रभाव डालती है, उसके भावों पर उसके आचार पर भी प्रभाव छोड़ती है। धारणा जितनी सबल है उसका प्रभाव भी उतना ही सशक्त होता है। मनुष्य का यह धारणा जगत ही धर्म आदि का रूप धारण करके बौद्धिक आधार बना है। इसी को हमें पुष्ट करके देखना है। मनुष्य को प्रकृति के तीन रूपों से संपर्क स्थापित करना पड़ता है—वह जो कि सूर्य चंद्र आदि है, वह जो कि प्राणिजगत है, और वह जो आध्यात्म या मनोवैज्ञानिक है। प्रथम Inorganic है, दूसरा Organic तीसरा Psychic. किंतु प्रकृति में एक ही प्रकार की ऊर्जा (Energy) है, चाहे वह रेल खींचती है, मनुष्य को उन्नत करती है, ताप या ज्योति में उजागर होती है या गिरते पत्थर में मिलती है। केवल सार (substance) एक ही है। पृथ्वी मनुष्यों नदियों चट्टानों, पवन में उड़ते मेघ, स्वर्ण पवन बहुमूल्य रत्नों और साधारण मिट्टी— सब के रूप में—शरीर में—सीमित भूत (elements) है। यह सब भूत (matter) के विभिन्न मात्राओं में सम्मिश्रण है, विभिन्न विकार है, मात्रात्मक भेद से अलग-अलग लगते हैं किन्तु मूलतः सब एक ही (matter) है यहाँ उस न पहचान नहीं न ऊर्जा से अलग अलग नहीं किये जा सकते। विशेष घटनाओं के लिये किसी नियन्ता का नहीं माना जा सकता। विद्युत प्रकाश और ज्वालामुखी विस्फोट वसुधा के पदार्थ संघट्ट का परिणाम है। सब अव्यवस्थित नियम और एकत्व है। गति और ह्रास से ही शक्ति का परिवर्तन है जिससे नये नये सिरजन होते हैं, अन्यथा यह सृष्टि मृत हो जायेगी। परन्तु इसके लिये संभवतः असंख्य कोटि वर्षों की कल्पना करनी होगी। समस्त की गति क्षय की ओर होती है। पदार्थ का एक जटिल और विशेष दुरूह रूप ही प्राणिजगत है। इसका विकास

गुणात्मक परिवर्तन से जड़ पदार्थ से हो हुआ है। पदार्थ एक ओर जड़ जगत की शक्ति में क्षय की ओर अग्रसर है—क्षय जो करोड़ों अरबों वर्ष में होगा —तो यह प्राणी जगत में पुष्ट हो जाता है, उसके रूप विभिन्नतम दिखाई देते हैं। इससे कहता है कि यदि विज्ञान का यह विचार निष्कर्ष ठीक है तो एक समय रहा होगा जब पदार्थ मात्र के रूप में नहीं रहा होगा तब अणु नहीं रहे होंगे स्वतन्त्र परमाणु रहे होंगे। उस अवस्था से विकास में परमाणुओं की अवस्था से अणु बने होंगे और अणुओं और अणुओं के मिलन से—नई अवस्था में रासायनिक क्रिया बिना विभिन्न अणुओं में विभाजित न किये जा सकने वाले वस्तु बने होंगे। (Molecules) काल के लम्बे अध्याय को पार करने पर वह समय आया होगा जब ताप और प्रकाशविकीरण ने पृथ्वी के तापक्रम को १०० डिगरी सेंटीग्रेड से कम किया होगा तब जल बना होगा भाफ से और फिर हम बने होंगे। वे भूत जो जल में घुले बिना अकर्मण्य रहते थे—ठोस अवस्था में— यदि वे जल रूप में घुले होंगे—रासायनिक जीवन में। फिर आया होगा चेतन जीव जिसके लिये ऐसे कर्त्ता की आवश्यकता है जिसमें लाखों अणु हों और प्रत्येक अणु में असंख्य अद्भुत शक्ति भरे परमाणु हों। यह है दुरूहता। आध्यात्मिक या मनोवैज्ञानिक पक्ष में मानसिक क्रिया की गतिशीलता में निरंतर वृद्धि हुई है। एककोषीय प्राणी या कीट रूप में जीवन मानों आवागमन-हीन है। चेतन इंद्रियों के विकास से ही स्मरण शक्ति का उदय होता है। जीवन की दिशा का सारांश है—अधिक जीवन। मात्रा में भी गुण में भी। चेतन जड़ पर हावी होता जा रहा है। और इसी विकास में क्रमशः कायिक संगठन के ऊपर विकास का प्राप्त कर गया है—व्यक्ति—प्रथम चेतन व्यक्ति जिसके पास एक सुव्यवस्थित संगठित मस्तिष्क है। वह है मनुष्य और इसका पृथ्वी पर समय अभी बहुत ही थोड़ा है। यह मनुष्य अपना निर्माण स्वयं करता है न कि प्रकृति की पुरानी चुनाव और त्याग की परिपाटी के अनुसार ही बनता रहा।

मस्तिष्क एक दिव्य है जो ब्रह्माण्ड का बिंब धारण करता है। मनुष्य के जन्म के साथ पृथ्वी के इतिहास का एक अध्याय समाप्त हो गया है। पदार्थ आत्मा बन गया है, अर्थात जागरूक चेतन और अब हमें ही पदार्थ को गढ़ना है। विकास में कितना अभी और संभाव्य है? भाषा जादू आरम्भ करने वाले पुराने बर्बर थे जो अन्ध विश्वासों में डूबे हुए थे। पता नहीं, किस बर्बर ने इस मस्तिष्क की उस छिपी हुई शक्ति का किस प्रकार अभ्यास प्राप्त कर लिया, जिससे हिप्नोटिज्म का विकास हुआ। वैज्ञानिक मानते हैं कि

हिप्नोटिज्म के द्वारा केवल दृष्टिपात से किसी के चर्म पर फोड़े फुन्सी पैदा किये जा सके हैं। परन्तु यहाँ चेतन की कौन सी शक्ति है जो सर्वसाधारण में नहीं है। किसी मनुष्य के मस्तिष्क के कुछ तन्तु साधारण व्यक्तियों के मस्तिष्क तन्तुओं से अधिक अनुभूतिशील होते हैं।

मस्तिष्क की शक्ति का किस घटकम से हजारों वर्षों में मनुष्य को पता चला? कैसे उस पर उसने काबू पाया? अभी तक यह क्षेत्र प्रयोगों के नीचे नहीं आया है। यह क्षेत्र पुराने हकीम वैद्यों की दवाओं की तरह है? हकीम वैद्य भी दवायें बनाने में अलग तरीके अपनाते हैं, उनका भी वैज्ञानिक स्तर आधुनिकों जैसा नहीं है। लिखा रहता है सोंठ हल्दी पीपल मिला देने से यह बनाकर देने से लाभ होता है। पर कितनी सोंठ कितनी हल्दी कितनी पीपल। यह विकास आधुनिक विज्ञान की शाखा में औषधि निर्माण में हुआ है। परन्तु हकीम वैद्यों ने सदियों से दवायें दी हैं, उसी तरह हिप्नोटिस्टों के भी कुछ पुराने तरीके हैं। विज्ञान के लिये ये नव क्षेत्र हैं। मनुष्य के मस्तिष्क का विकास—चेतन का परीक्षण। यह जो सपने देखने वाला दिमाग है। मानवसमय ने उसको आत्मा कहा था। परन्तु यह क्या है? स्वप्न कोई चाह कर नहीं देख सकता। फ्रायड ने इस मस्तिष्क को उपचेतन कहा था जिसमें मनुष्य की दमित यौन-इच्छाएं समा जाती हैं। हिप्नोटिज्म अभी पुरानी कीमियागरी वाली हालत में है। विज्ञान को इसकी खोज करनी ही पड़ेगी। यह जो आदमी का सपने देखने वाला दिमाग है यह योगी का चित्त होता है। वह इस पर काबू करता है हिप्नोटिस्ट भी उसी पर काबू करता है। और वह काम होते हैं जो सहज समझ में नहीं आते। सचमुच मस्तिष्क के तंतु किस प्रकार चेतना को ज्ञात चेतन और उपचेतन के रूप में पकड़ते हैं उनकी अनुभूति पहिचाने हैं, यह जानने के लिये एक बड़ा भारी विषय है। उपचेतन समय समय पर भय या घृणा या प्रेम के विशेष आवेगों में कभी कभी अपनी झलक दिखला सका है। ज्ञात चेतन में स्मरण शक्ति है नियोजन शक्ति है, विवेक शक्ति है परन्तु यह उपचेतन चेतना का और भी दुरूह और असमझ हुआ स्वरूप है जिसमें ज्ञात चेतन का सारा मानवी लघु संसार बाह्य विराट संसार का ध्यान कर जो प्रतिबिंब लेता है वह सब तो उतरता ही है ज्ञात चेतन की जिजीविषा—उसका अहं—उसकी रिरिंसा उसके अहं का प्रसार यह सब भी उसमें सम्मिलित होता रहता है। और उसमें वे शक्तियाँ हैं जो साधारण प्रकृति के नियमों को तोड़ सकती हैं, पदार्थ को पढ़ती हैं।

ज्ञात चेतन ने प्रकृति के बाह्य स्वरूप को अपने काम के लिये प्रयुक्त किया है उपचेतन में व्यक्तित्व के विकास की असाधारण संभावनाएं हैं, क्योंकि यह पदार्थ का बहुत ही दुरूह और उन्नत चेतन स्वरूप है।

चेतन की विरासत पदार्थ की विरासत से मिलती है। जिस प्रकार रोग पिता से पुत्र में उतरते हैं उसी प्रकार प्रत्येक नये मनुष्य को मस्तिष्क विरासत में मिलता है। पदार्थ का एक विशेष आकार प्रजनन में अपनी जैसी ही (Species) योनि को जन्म देता है। चेतन भी प्रत्येक एक पदार्थ-रूप देह में विकसित होता है। चेतन में इसीलिये भेद होते हैं। शरीर रचना से मस्तिष्क पर काफी प्रभाव पड़ता है। शरीर के विभिन्न अंग विभिन्न रूपों में स्थित पदार्थ का मनुष्य के मस्तिष्क पर प्रभाव पड़ता है। प्राचीन काल म संस्कृत के एक कवि ने अंडकोष को मनुष्य देह में व्यर्थ बताया था। परन्तु अब पता चला है कि वे वीर्यकोष होते हैं और उनका मस्तिष्क पर बड़ा प्रभाव पड़ता है। चेतन की तीक्ष्णता या मंदता भौतिक पदार्थ पर आश्रित है। मस्तिष्क के तंतु यदि विकृत हैं तो चेतना भी कुण्ठित होती है। चारों ओर के पर्यावरण (environment) का मस्तिष्क निर्माण म बहुत प्रभाव पड़ता है। योनि-विकास में चेतन एक पीढ़ी दर पीढ़ी बसने वाली धारा है और जिजीविषा और रिरिंसा के वर्गीकरण में वह प्रत्येक अवस्था में समानगत व्याप्ति के रूप में बंध बंध है। प्रत्येक मस्तिष्क का चेतन एकसा नहीं होता।

इस पृथ्वी के जितने भूत हैं वे एक ही ऊर्जा (energy) के रूप हैं। अन्न से यह पदार्थ सुव्यवस्थित हुए हैं। उनकी सुव्यवस्था के संगठन का क्रम निरंतर बढ़ा है और मात्रात्मक परिवर्तन से जो गुणात्मक परिवर्तन हुआ है उसी में जड़ से चेतन ने विकास किया है। पृथ्वी में परस्पर एक दूसरे का अनेक रूपेण संबंध है। यह संबंध पृथ्वी के भीतर ही नहीं पृथ्वी के बाहर भी है। यह है ग्रहों से और सूर्य से। इस बहुत छोटे परिवार के पारस्परिक संबंधों को भी हम अभी पूर्ण रूप से नहीं समझ पाये हैं। अनंत से दिखने वाले सीमित व्यापक महाकोश के असंख्य तारापुंजों से जो हमारा भौतिक संबंध है—उसके बारे में तो हम जान ही नहीं पाये हैं। असंख्य ज्योतिपिंडों में जो प्रकाश उन अरबों खरबों मील दूर के नक्षत्रों से धरती पर आता है क्या उसका कोई भौतिक प्रभाव यहाँ के पदार्थ पर नहीं पड़ता होगा? ज्योति के रंग होते हैं और उनका अलग अलग प्रभाव पड़ता है। चंद्रमा के पूर्णोदय से सागर में ज्वार आता है और सूर्य के कारण मेघ उठते हैं। और वनस्पति तथा जलवायु की ऋतियाँ बदलती हैं, पुराने ज्योतिषी शनि मंगल बुध बृहस्पति आदि

कहने वाले तो वे ही विकासवादी होंगे जिनके मतानुसार सृष्टि का माप पुराना है और मानव उसमें बहुत बाद में आया है।

यह भौतिक जो अपरिमित तारागण महाशून्य बन कर फैला हुआ है इतना सब जो है, जो मानव से बहुत दूर है। (उसके लिए अभी स्पुत्निक बन ही रहा है) जो मानव से निरपेक्ष है, यह क्यों है? यथा तथ्यवादी कहता है—जाओ जियो समाज में रहो समाज का भला करो लोककल्याण करो प्रयत्न करते रहो शायद यह समझ में आ जाये। मैं इसे मानता हूँ इसके अलावा कोई चारा ही नहीं है। लेकिन प्रश्न वही है।

यदि चेतन ने भौतिक के रूप में अपने को दर्शाया है तो क्यों? मानव तो बहुत बाद की सृष्टि है और यह भी क्या समझ में आने वाली बात है कि इस छोटे से मानव को दिखाने के लिये इतने विराट चेतन ने इतना भौतिक दर्शाया हो? दर्शाया है कि मानव इतने विकास का परिणाम तो है वह जाकर फिर उसमें मिले? जब कि वह उससे अलग है कहाँ? यदि भौतिक ने चेतन के रूप में गुणात्मक परिवर्तन किया है तो क्या भौतिक का सम्मुख वही आदिरूप रहा होगा जिसे सजीव कहकर हम पृथ्वी पर मानते हैं? उस भौतिक ने किस प्रक्रिया से यह गुणात्मक परिवर्तन किया अभी तक यही पता नहीं है फिर परिणाम देख कर यदि मान भी लिया जाये कि उसने ऐसा किया तो क्या इसीलिए कि एक दिन यह मानव 'विराट संसार' को अपने 'लघु मानवी संसार' में उसे प्रतिबिंबित करके उस पर आश्चर्य करे। क्या इतनी सी बात हो सकती है?

यदि चेतन और भौतिक 'एक' ही के दो रूप हैं, और वह है तो अनादि अनन्त सा क्यों है 'वह'? क्या यह समग्र सृष्टि इसीलिये है कि मानव एक बड़ा अच्छा समाज बना कर रह ले और स्पुत्निक में बैठ कर जगह जगह देखता फिरे? क्या इस समस्त सृष्टि की सार्थकता का केन्द्र यही है?

यद्यपि हम मूल गुणात्मक परिवर्तनों को नहीं जानते किन्तु विज्ञान ने हमें फिर भी बहुत से सृष्टि के रहस्य बताये हैं। इसके आधार पर हम बताने की चेष्टा करते हैं कि हमारे हर 'क्यों?' का उत्तर अन्त में 'कैसे?' में मिलता है।

आइंस्टीन का मत अन्त में यह बन गया था कि सृष्टि का रहस्य इतना विराट है कि उसे सम्भवतः विज्ञान के द्वारा मनुष्य कभी भी नहीं पकड़ सकता। जहाँ लाखों ज्योति वर्षों की बात हो, वहाँ मनुष्य किस प्रकार इतनी आयु तक

जीवित रह सकेगा ? लेकिन अब से मन की शक्ति की बात चली है तब से नयी सम्भावनाओं की ओर दृष्टि जाने लगी है। पहले दिक को एक माना जाता था किन्तु वह सूर्य की समय-सापेक्षता के आधार पर माना गया था। अब काल की अनेक सापेक्षताएँ देख कर अनेक उप दिक (sub-space) के बारे में भी सोचा जा रहा है।

विज्ञान की प्रत्येक नयी संभावना समाज में एक हलचल लाती है। भारत एक प्रकार से सांस्कृतिक विलम्ब (Cultural Lag) से पीड़ित है क्योंकि वह नये युग के साथ तेजी से नहीं बढ़ पा रहा है। उसकी दृष्टि भौतिक उन्नतियों की ओर जाती है और वह पश्चिम को अपने से अधिक सभ्य समझता है, किन्तु पश्चिम भारत की योग सम्बन्धी उन्नति को देख कर उसे अब भी इस क्षेत्र में अपने से अधिक संस्कृत समझता है।

अन्त में मैं यहाँ मानव की सामर्थ्य के एक संक्षिप्त उल्लेख के साथ इस विषय को समाप्त करना चाहता हूँ।

धरती की केवल २५००० मील की परिधि है। मनुष्य की लम्बाई क्या है ? ६ फुट। उसमें दिमाग कितना बड़ा है ? आधा फुट के ही लगभग। उसमें पच्चीस हजार मील समाते हैं। सूर्य है इस धरती से नौ करोड़ तीस लाख मील दूर। और हमारी धरती जैसे आठ ग्रह और हैं जो सूर्य के चारों ओर चक्कर लगाते हैं। सूर्य सदैव चमकता है, इसी से प्रत्येक ग्रह के एक भाग पर सदैव प्रकाश पड़ता रहता है। और वे असंख्य तारे ! और वे पुच्छल तारे। आकाश गंगा। जिसकी दूरी नापने को संख्या भी कमी पड़ गई। तब ज्योतिवर्ष को निश्चित किया गया। एक सैकंड में प्रकाश चलता है एक लाख छियासी हजार मील। तब एक वर्ष में वह चला लगभग ६००० ०० ००० ०००० —साठ खरब मील। और तब एक ज्योतिवर्ष हुआ। ऐसे सैकड़ों हजारों ज्योतिवर्षों में उन सितारों से रोशनी हमारी धरती पर आती है। और अभी तो पता नहीं कितनी सृष्टि और है।

या आधा फुट दिमाग बराबर है साठ खरब मील × सैकड़ों हजारों लाखों मील।

हमारा छोटा घर—पृथ्वी। हमारा मुहल्ला है सौरपथ। और सूर्य है सबसे का केन्द्र चल रहा है एक सैकंड में बारह मील। और हम तो जो ग्रह हैं, उनके मुहल्ले—वहाँ जो फिर और भी हजारों पुच्छल तारे, मीटियोर ऐस्टीरोयड, जिसमें आधों सब उसके पीछे घूम रहे हैं। पर इस सारे

सबसे से सृष्टि के बाकी तारे कितनी दूर हैं। इतनी दूर कि इसका एकाकीपन असह्य लगता है। सूर्य के सबसे करीब जो तारा है, वह सूर्य से कितनी दूर है? ४ ज्योतिर्वर्ष यानी ४×६००० ००० ००० ००० अर्थात २४० खरब मील। सौर मण्डल के चारों ओर एकांत है, शून्य है नितांत शून्य उसमें कोई तापक्रम नहीं नापा निःशब्द शून्य। स्फुलिंग जाये तो अभी पृथ्वी के ऊपर की सूर्य की किरणों के ही रूप का अध्ययन कर गए हैं। और वहाँ? २४० खरब वर्ष।

और आगे है उससे आकाशगंगा। उसमें लाखों तारे हैं जिनमें कई तो हमारे सूर्य से हजारों गुना बड़े हैं।

और यह सब भाग रहे हैं। सैजिटेरियस की ओर घूमते लगते हैं। शायद २०० ०० ००० वर्षों—२० करोड़ वर्षों में इन सबका एक चक्कर अपनी कीली पर घूमने में व्यतीत होता है। ऐसे कितने भ्रमण हो चुके हैं। कितने और होंगे? हमारी आकाशगंगा की भाँति लाखों विश्व ऐसे और भी हैं। संभवतः उनमें से जो हमसे सबसे पास है वह है ८ ०००० ज्योतिर्वर्ष —८ ० ००×६० खरब —४८ ००० ० खरब वर्ष—४ करोड़ ८० लाख वर्ष खरब वर्ष।

सुकरात के सत्य से गांधी की अहिंसा और यह विराट रूप। अरस्तू की मेधा से आइन्स्टाईन की सापेक्षता और यह समयरूप। और वेद के ऋषि से मार्क्सीय धर्मानुयायियों के चिन्तन के रूप और यह विकास प्रसार। किसलिए। क्यों? मानव के लिये।

लोग कहते हैं—हम सबको विज्ञान ने बताया है नहीं आगे भी बतायेगा इसलिये चिंता मत करो। लोक को ठीक करो। पर अभी एक लोकप्रेमी मित्र थे। कहते थे इतनी समाज सेवा करता हूँ लेकिन इस पृथ्वी का क्या भरोसा कहीं कोई सितारा चला आ रहा होगा, क्या जाने उसका भ्रमण होते होते यहाँ जब यह कुछ खरब वर्ष पूरे करके पहुँचे तो हमारा सूर्य उसके पीछे पुच्छल तारा बन जाये फुलझड़ी सा बुझ जाय और हमारा सौर मण्डल ही नष्ट हो जाये।

जैसे किसी बहुत विराट गहरे महासागर पर एक नाव पर कुछ लोग शून्य आकाश के नीचे बढ़े जा रहे हों और अपने कर्मों से प्रकृति से लड़ रहे हों। मनुष्य की इस वृत्ति को प्राचीनों ने भी समझा था। तभी कहा था कि इस अहंकार को संकुचित मत रखो। यही तुम्हारा आत्मा है। इसे बड़ा करो और

परमात्मा से मिला दो। ईश्वर को मानो, या न मानो परन्तु इस आत्मा को—अपनी अपने को—सबके योग्य बना दो। अहंकार का उदात्तीकरण ही संसार का एक कुटुम्ब समझने की भावना का आधार है। गीता में तभी कहा गया है कि काल अविभाज्य है। मनुष्य एक निमित्तमात्र है, वह प्रकृति के नियमों के भीतर ही है फिर भी उसे पुरुषार्थ करना चाहिये—क्योंकि व्यक्ति की स्वेच्छा को संपूर्ण के नियमन के भीतर थोड़ी बहुत गुंजायश है। मैं देखता हूँ कि गीता का 'आत्मा' शब्द की एक भ्रामक प्रयास है। आत्मा याने चेतना है। वह क्या है अभी निश्चित रूप से प्रकट नहीं है परन्तु यह शरीर भौतिक केवल इतना ही नहीं है जितना भौतिक विज्ञानी मानता है। इसका गुणात्मक परिवर्तन और भी है और अभी यह जानकारी भी बहुत दिलचस्प साबित होगी।

अपनी बात को देखता हूँ तो लगता है मनुष्य की इस सारी कार्रवाइयों का कारण क्या है? यह है कि आदमी आदमी का विधाता है, अपने आप को। स्पुत्निक का आनन्द केवल इसी में नहीं है कि वह दौड़ जा रहा है, वरन इसमें है कि उसका जिक्र सुन कर बाकी लोगों की आँखें फटी रह जाती है। विज्ञान के विकास के पीछे संस्कृति की नैतिक मान्यताएं जो नहीं बढ़ पाई हैं वे ही उस अहंकार और विद्वेष में दिखाई पड़ी हैं, जो स्पुत्निक की उड़ान के साथ राष्ट्रों में प्रतिस्पर्धा बन कर प्रकट हुई है।

विचार का सत्य जब तक भाव का सत्य भी नहीं हो जायगा, तब तक जीवन का सामंजस्य ठीक से बैठ सकेगा या नहीं यह नितांत संदेहास्पद है।

———